ओ३म्

# स्तुति-चन्द्रिका

श्रीमन्महामाहेश्वराचार्यवर्य-श्रीमदभिनवगुप्त-
विरचित श्रीब्रह्मविद्यासहिता

*भाषाटीकाकार*

ब्रह्मचारी लक्ष्मण जी

*प्रकाशक*

ईश्वर आश्रम ट्रस्ट

श्रीनगर, कश्मीर

ओ३म्

# स्तुति-चन्द्रिका

श्रीमन्महामाहेश्वराचार्यवर्य-श्रीमदभिनवगुप्त-
विरचित श्रीब्रह्मविद्यासहिता

*भाषाटीकाकार*

**ब्रह्मचारी लक्ष्मण जी**

*प्रकाशक*

**ईश्वर आश्रम ट्रस्ट**

श्रीनगर, कश्मीर

प्रथम संस्करण : मई 1952
द्वितीय संस्करण : अक्टूबर 2004

मूल्य : रु. 15.00

*पुस्तक प्राप्ति स्थान :*
• ईश्वर आश्रम ट्रस्ट, श्रीनगर (कश्मीर)
• ईश्वर आश्रम ट्रस्ट, प्रशासनिक कार्यालय, 2 महेन्द्रनगर, कनाल रोड, जम्मू
• ईश्वर आश्रम ट्रस्ट, आर-5, पॉकेट डी, सरिता विहार, नई दिल्ली

# सूचना

*पहले 'स्तुति-चन्द्रिका' के साथ श्रीब्रह्मविद्या को छापने का कोई विचार नहीं था। 'स्तुति-चन्द्रिका' का प्रूफ-संशोधन करते समय, कई सज्जनों की प्रार्थना पर, ऐसा उचित समझा गया। फलतः श्रीब्रह्मविद्या को 'स्तुति-चन्द्रिका' के साथ ही प्रकाशित किया जाता है। यही कारण है कि प्राक्कथन में इसका उल्लेख नहीं हुआ है।*



*मुद्रक :*
पैरामाउण्ट प्रिंटोग्राफिक्स, 1 अन्सारी रोड, नई दिल्ली - 2

# FOREWORD

1. My heart overflows with immeasurable joy and infinite love and my head bows down in profound reverence to that Parama Siva in whose glory our learned Swami Ji is presenting this sweet collection of some of the excellent outpourings of the Shaiva-Advaita-Vadins of yore, whose rich contributions form the bulk of Kashmir Shaivism.

2. The author, Shri Swami Ishwar Swaroop Ji, as most of his disciples like to call him, hardly needs any introduction to Sanskrit lovers. It was as early as in the year 1933 that he brought out, for the first time, a magnificent edition of Shrimad Bhagwat Gita with a commentary by Shri Abhinava Gupta Acharya. That unique book had such an overwhelming response from high ranking Sanskrit scholars and the general public that later in the year 1943, on constant persuasion of his devotees, Shri Swami Ji had to bring out the first edition of 'Samb-Panchashika' with the text and translation in Hindi. It is here that we find convincing proof of the intellectual and spiritual attainments of Shri Swami Ji.

3. I feel, however, incompetent to estimate the greatness of this highly dynamic Yogi and a powerful thinker, residing in a silent solitary Ashram on the mountain top of Ishabar, seven miles away from the capital of Kashmir. I have, like many others, found in him some indefinable conspicious power which invariably consecrates anyone who comes in the vicinity of this great and magnetic personality. With all this as the background, I feel convinced that the reader stands to benefit immensely from the publication of Stuti-Chandrika, in its present form.

4. In this Stuti-Chandrika Swami Ji has very successfully achieved a variety of objects. In the first place he endeavours, through a masterly exposition of the thought-elevating meanings of these verses, to implant the seed of aspiration (शुभ इच्छा), to augment the Godward push and finally to bring the psychic being of an individual aspirant in closer touch with the Divine Truth, which is generally hidden in man by his mind, the vital being and physical nature. Prayer has undoubtedly that efficacy. Secondly, in the frequent footnotes, we get revealing glimpses of the fundamentals and the history of Shaivism. Thirdly, the mere recitation of these sacred mantrams leads one to the higher regions of thought. Any attempt at concentration on their embodied meanings is bound to have the miraculous effect of focussing one's scattered consciousness and arousing in him greater interest in other thought-provoking aspects of the underlying principles of this type of ancient Monism.

*S.P. Dhar*

New Delhi

31st May, 1952

# प्राक्कथन

भगवान् शङ्कर के अनन्य भक्तों की इस पुस्तिका के रूप में सेवा करने का सौभाग्य मुझे आज प्राप्त हुआ है। उन भक्तों के रससिक्त काव्यामृत को पान करने का सुअवसर ईश्वर के शक्तिपात के द्वारा ही यदा-कदा प्राप्त होता है। स्वनामधन्य उन शैवी आचार्यों के इने-गिने श्लोकों का भाषानुवाद करने से न केवल मेरी आत्मा ही हर्षित होगी, अपितु इन श्लोकों का प्रतिदिन पाठ करने से जनता का अन्तःकरणवर्ग भी शनैः शनैः निर्मल बनने का प्रयास करेगा।

यद्यपि भगवान् शङ्कर का गुणानुवाद स्वयं शारदा देवी तथा सहस्र मुख वाले शेषनाग जी भी करने में असमर्थ हैं, तथापि अपनी-अपनी प्रतिभा एवं भक्ति के अनुसार कई आचार्यों ने अनेकानेक स्तुतियों के द्वारा भगवान् शिव को प्रसन्न बनाने का प्रयास किया है, तथा इसी व्याज से अपना और मनुष्यमात्र का उपकार भी किया है।

यह तो मानी हुई बात है कि काश्मीर-मण्डल में अनादि-काल से भगवान् शङ्कर के उपासकों की गणना प्रचुर मात्रा में रही है। इसी भू-स्वर्ग में उन आचार्यों ने अनेक सद्ग्रन्थों की रचना की है—जो "शैव-साहित्य" के नाम से प्रसिद्ध बने हैं। इन ग्रन्थों का अवलोकन करने पर भारत क्या, सभी पाश्चात्यदेशवासी भी मन्त्रमुग्ध तथा आश्चर्यान्वित बन कर उन आचार्यों के मस्तिष्क एवं ज्ञान की भूरि-भूरि प्रशंसा करते हैं।

किन्तु, शोक से कहना पड़ता है कि इन रहस्यमय शैवी ग्रन्थों का अवलोकन पाश्चात्यदेशवासी जिस उत्साह और परिश्रम से करने का प्रयत्न करने लगे हैं, उस उद्योग से अभी भारत-जनता पूर्णतया अनभिज्ञ है। वास्तव में, इन ग्रन्थों का प्रचार भारत में अति अल्प मात्रा में हो पाया है। संभवतः इसके मुख्य चुने हुए कारण यह ही हो सकते हैं कि भारत की मूर्धा बनी हुई काश्मीर नगरी, पर्वतावलियों से चारों ओर घिरी रहने के कारण, अन्याय देशों से दूर तथा विलग रह कर अपनी संस्कृति और साहित्य को अपने तक ही सीमित रख सकी है। दूसरा हेतु यह कि यहाँ के विद्वज्जनों की भाषा या तो संस्कृत रही है अथवा काश्मीरी; इन दोनों भाषाओं के अतिरिक्त वे अन्य भाषाओं को न तो जानते ही थे और न जानने के इच्छुक ही थे। अपने शिष्यों को पढ़ाने के समय वे अपनी देशभाषा काश्मीरी को ही माध्यम बनाते थे, तथा

अपनी पुस्तकों को वे "शारदा लिपि" में लिखा करते थे। ऐसी अवस्था में भिन्न-भिन्न भाषाओं में इन ग्रन्थों का अनुवाद होना नितांत असंभव था। इसके अतिरिक्त प्रायः यहाँ के सभी विद्वान् बहिर्मुख-वृत्ति को 'फोक' की भांति त्याग कर अन्तर्मुख अवस्था को प्राप्त करना ही परम लक्ष्य मानते थे। इन्हीं कारणों के फलस्वरूप यहाँ का साहित्य यहाँ के निवासियों की ही 'निधि' बन कर रहा है।

अस्तु, शैव सिद्धान्त के संस्थापक पूर्व आचार्यों के ग्रन्थों में से कतिपय भक्तिरसपूर्ण श्लोकों को एकत्रित करके इस 'स्तुति-चन्द्रिका' नामक पुस्तिका की रचना की गई है। जनता के हाथों में इस प्रस्तुत पुस्तिका को पहुँचाने का सौभाग्य मेरे कई प्रेमी जनों पर ही निर्भर है; उनकी सत्-प्रेरणा से विवश बन कर मुझे उनके हितार्थ यह सुप्रयास करना पड़ा। 'स्तुति-चन्द्रिका' को प्रकाशित करने का बीड़ा भी इन महानुभावों ने अपने कंधों पर लिया है, अतः इस शुभ-कार्य के उपलक्ष्य में मैं उन्हें हार्दिक आशीर्वाद देता हूँ।

इसके साथ ही इस पुस्तिका को बनाने में मेरी दो शिष्याओं ने अपनी सरल बुद्धि के अनुसार किसी-किसी स्थान पर अपना सुपरामर्श देकर मुझे प्रसन्न किया है, अतः उन्हें भी मैं हृदय से आशीष देता हूँ।

पाठकों की सुविधा के लिये, जहाँ तक हो सका है, इन स्तुत्यात्मक श्लोकों का सरल हिन्दी में अर्थ अन्वय सहित करने का प्रयत्न किया गया है। अन्वय समझाने के लिये कुछ ऐसे शब्दों का कहीं-कहीं समावेश किया गया है जो मूल श्लोक में नहीं हैं। ऐसे शब्दों को कोष्ठकों के बीच में रखा गया है। संस्कृत के विद्यार्थियों को सबसे बड़ी कठिनाई अन्वय समझाने में होती है, अतः सामान्य योग्यता के पाठकों को इससे बड़ी सुगमता होगी। इसके अतिरिक्त किसी-किसी आवश्यक स्थान पर श्लोकों का भाव विस्तृत रूप से समझाने के लिये नीचे पाद-टिप्पणियाँ दी गई हैं। इन पदों के आगे भिन्न-भिन्न प्रकार के चिह्न भी चिह्नित कर दिये गये हैं।

अन्त में मैं यही कहूँगा कि यदि पाठक-महोदय इस स्तोत्र के पढ़ने से अपनी मानसिक शांति किसी भी अंश में प्राप्त करेंगे तो मैं अपने आपको सफलमनोरथ तथा कृतार्थ समझूंगा।

ईश्वर-आश्रम, ईश्वर-पर्वत
गुप्तगंगा, श्रीनगर।
१५ मई १९५२

*शिवभक्तानुचर*
*लक्ष्मण*

प्रकाश प्राप्ति में सजग
महताब की किरण



वर्ष इकत्तर पूर्व धरा था वेष सुचारु अपूर्व धर्म का।
सद्‌गुरु दिखते सौम्यभाव में गीता ज्ञान नव देने जग में।।

# इस संस्करण के विषय में



यह प्रसन्नता का विषय है कि भक्तजनों के विशेष अनुरोध पर "स्तुति चन्द्रिका" के अमूल्य श्लोकों को साधकों के रसास्वादन के लिए पुनः प्रकाशित किया जा रहा है। हमारे ईश्वर-आश्रम परिवार के साथ-साथ सभी विद्वत्जन इस पुस्तिका के नाम के साथ विशेष रूप से जुड़े हुए हैं क्योंकि स्वनामधन्य सद्गुरु ईश्वरस्वरूप स्वामी लक्ष्मणजी महाराज ने बावन वर्ष पूर्व यह स्तोत्र-पुस्तिका अपने प्रेमियों व भक्तों के आध्यात्मिक उद्धार के लिए प्रकाशित की थी। कश्मीर शैव दर्शन उपवन के सुगन्धित व रमणीय पुष्पों को चुन-चुनकर सद्गुरु महाराज ने एक ऐसा आकर्षक उद्यान इस पुस्तिका के रूप में संवारा था कि काल की लम्बी सीमा इसकी महक और सौंदर्य को घटाने में सफल न हो सकी। मालिनी के कुछेक पिछले अंकों में इस पुस्तिका के क्रमबद्ध प्रकाशन का अभिप्राय भी इतना ही था कि अधिक से अधिक संख्या में पाठक इस पुस्तिका के महत्त्व को समझें और हमारे सद्गुरु महाराज की अपने शिष्यवर्ग की आत्मिक उद्धार भावना की जागरूकता का भी परिचय प्राप्त कर सकें। ईश्वर-आश्रम ट्रस्ट को आशा है कि इस पुस्तिका के प्रकाशन से साधक वर्ग परम रसास्वादन से चमत्कृत होके स्वरूप लाभ का अधिकारी होगा। इन श्लोक रत्नों का महत्त्व इसलिए भी है कि इन रत्नों को उस पारखी ने तराशा है जिस की दिव्यदृष्टि ने इन्हें अप्रतिहत ज्योति से प्रज्वलित किया है। अतः इन रत्नों की माला से सदा सर्वदा कण्ठस्थान को सुशोभित रखना हमारा परमकर्तव्य है।

यहां यह उल्लेखनीय है कि इस पुस्तिका के अन्त में शैवी सम्प्रदाय में प्रचलित महाश्रीब्रह्मविद्या को भी सद्गुरु महाराज ने जोड़ा है जो अपने में अपूर्व है। यह शैवी ब्रह्मविद्या प्रचलित ब्राह्मीविद्या से पूर्णतया भिन्न है और शैव-संप्रदाय की अनन्य महत्ता को सूचित करती है। पन्द्रह वाक्यों में आचार्य अभिनवगुप्तपाद रचित यह ब्रह्मविद्या सकला ब्रह्मविद्या कहलाती है पर यह निष्कला नाम से भी प्रसिद्ध है क्योंकि इसे आदि और अन्त में पञ्चाक्षर मंत्र से संपुटित किया गया है। अतः सकला और निष्कला का समन्वय ही इस शैवी ब्रह्म-विद्या का उद्देश्य है। यहां पञ्चाक्षर मन्त्र से संपुटित होने का तात्पर्य "नमः

शिवाय'' न होकर ''ऊँ ह्रीं हूँ फ्रें और नवात्मक वर्ण है। आचार्य अभिनव-गुप्त की रचना होने से यह ब्रह्मविद्या इस सत्य को स्पष्ट करती है कि इस रचना का महत्त्व अवर्णनीय है क्योंकि यह स्वयं परमशिव ने धरती पर उतरकर साधारण जनता के परमोच्च लाभ के लिए कही है, अनन्त फल पूर्णा इस ब्रह्मविद्या का मनन श्रवण व निदिध्यासन मृत्युग्रस्त को मृत्युमुक्त करके यमपाशों की जकड़ से छुटकारा दिलाता है। अतः इसका पाठ साधक के जीवन को सफल बनाता है और तत्त्व ज्ञान में सहायक बनता है। हमें इस भ्रम में नहीं रहना चाहिए कि इस ब्रह्मविद्या का पाठ केवल मरने के समय ही मृतात्मा के कान में करना चाहिए अपितु प्रातः उठकर सदा इसका चिन्तन मनन व अध्ययन इह लोक के लिए परमहितकारी तथा पारलौकिकसुख की सीढ़ी है।

यहां यह लिखना असंगत नहीं होगा कि दिवंगत श्री रामजूभान और दिवंगत श्री अर्जुननाथ जी 'हस्यवोल' के अदम्य उत्साह के फलस्वरूप श्री एस. पी. दर साहिब, ट्रस्टी वर्तमान ईश्वर आश्रम ट्रस्ट श्रीनगर ने आज से बावन वर्ष पूर्व इस पुस्तिका का प्रकाशन दिल्ली से कराके सद्‌गुरु महाराज का सपना साकार किया था। अवश्य ही ये सद्‌गुरु महाराज के असीम आशीर्वाद के पात्र हैं। सद्‌गुरु के अनन्य भक्त श्री एस.पी. दर साहिब ने इस पुस्तिका के वर्तमान संस्करण के प्रकाशन का बीड़ा स्वयं उठाकर सद्‌गुरु परिवार को कृतकृत्य किया। सद्‌गुरु महाराज इन्हें सदा स्वात्मलाभ के परम सुख से प्रफुल्लित रखें।

विभिन्न शैवीस्तोत्रग्रन्थों से चुने गये ५१ श्लोकों की यह चयनिका हृदया-वर्जक है। इसमें परमशिव के ऐश्वर्य को जतलाने वाले श्लोकों की संख्या अधिक है क्योंकि ये शक्तिपातोन्मिषित शैवी सद्‌गुरु की शैवी साधना के उद्‌गार हैं। आशा है कि पाठक वृन्द इन रत्नों की चमक दमक में न खोकर स्वरूप स्थिति में सुस्थित होंगे और सत्य का अन्वेषण करने में जी जान से जुट जायेंगे। ऐसी दशा में ट्रस्ट का यह प्रयास तभी सफल होगा, जब ईश्वर आश्रम परिवार के सभी सदस्य इन मुक्ताकणों को राजहंस की तरह चुन चुनकर कण्ठस्थ रखेंगे।

*जय गुरुदेव*

*प्रो० मखनलाल कुकिलू*

आश्विन कृष्ण पक्षचर्तुथी
सद्‌गुरु समाधि-दिवस
तिथि : 2.10.2004

सद्गुरवे नमः

**अगाधसंशयाम्भोधिसमुत्तरणतारिणीम्।**
**वन्दे विचित्रार्थपदां चित्रां तां गुरुभारतीम्।। १।।**

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| (अहं) | = | मैं | अर्थ- | = | अर्थों और |
| तां | = | उस | पदाम् | = | पदों वाली |
| अगाध- | = | गहरे | चित्राम् | = | अनूठी |
| संशय- | = | सन्देहरूपी | गुरु-भारतीम् | = | गुरुदेव की वाणी को |
| अम्भोधि- | = | समुद्र के | | | |
| समुत्तरण- | = | पार ले जाने में | वन्दे | = | प्रणाम करता हूँ ।। १।। |
| तारिणीम् | = | नौका के समान | | | |
| विचित्र- | = | विचित्र | | | |

रहस्य संप्रदाय के आधार पर परमेश्वर की अनुग्राहिका शक्ति को वास्तव में गुरु-भारती कहते हैं, और इसी अनुग्राहिका शक्ति के फलस्वरूप, स्वरूप-साक्षात्कार के समय जिन अनेकानेक योग-सिद्धियों की प्राप्ति होती है- उनकी विचित्र अर्थों के साथ उपमा दी गई है। साथ ही पदों का तात्पर्य उन योग-भूमिकाओं से है जिनका अनुभव योगी-जन करते रहते हैं। यही अनुग्राहिका शक्ति भक्त के लिये संशयरूपी समुद्र से पार ले जाने में सफल नौका के समान है।।१।।

**सदसदनुग्रहनिग्रहगृहीतमुनिविग्रहो भगवान्।**
**सर्वासामुपनिषदां दुर्वासा जयति दैशिकः प्रथमः।। २।।**

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| सत् | = | शुभ (तथा) | सर्वासां | = | सारे |
| असत्- | = | अशुभ रूपी | उपनिषदां | = | उपनिषदों के |
| अनुग्रह- | = | अनुग्रह (और) | प्रथमः | = | आद्य |
| निग्रह- | = | निग्रह से | दैशिकः | = | उपदेशक |
| गृहीत- | = | धारण किये हुए | भगवान् | = | सर्व-ऐश्वर्य-संपन्न |
| मुनि- | = | ऋषि के | दुर्वासा | = | प्रभु दुर्वासा की |
| विग्रहः | = | शरीर वाले | जयति | = | जय हो।। २।। |

शैव सिद्धान्त के अनुसार ईश्वर की पाँच शक्तियाँ हैं:- सृष्टि-शक्ति, स्थिति-शक्ति, संहार-शक्ति, निग्रह-शक्ति और अनुग्रह-शक्ति। इनमें से पहिली तीन शक्तियाँ प्राणियों के कर्मों का आश्रय लेकर ही अपना कार्य करती हैं; किन्तु निग्रह-शक्ति और अनुग्रह-शक्ति

केवल शिव की स्वतन्त्र इच्छा से ही अपना कार्य करती हैं और जीवों के कर्मों का प्रभाव उन दो शक्तियों पर तनिक मात्र भी नहीं पड़ता है। अनुग्रह-शक्ति के स्पर्श से जीव अपने स्वरूप का साक्षात्कार करने में समर्थ बनता है और निग्रह-शक्ति से उसका पारमार्थिक स्वरूप आच्छादित हो जाता है। इन्हीं दो शक्तियों की ओर यहां संकेत हैं। ऋषि दुर्वासा इन दो शक्तियों से संपन्न थे।।२।।

**त्रैयम्बकाभिहितसन्ततिताम्रपर्णी-**
**सन्मौक्तिकप्रकरकांतिविशेषभाजः।**
**पूर्वे जयन्ति गुरवो गुरुशास्त्रसिन्धु-**
**कल्लोलकेलिकलनामलकर्णधाराः।।३।।**

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| त्रैयम्बक- | = | त्र्यम्बकनाथ की शाखा में | शास्त्रसिन्धु- | = | शास्त्र रूपी समुद्र की |
| अभिहित- | = | कहे गये | कल्लोल- | = | लहरों की |
| सन्तति | = | सम्प्रदाय रूपी | केलि- | = | क्रीड़ा के |
| ताम्रपर्णी- | = | ताम्रपर्णी नदी में | कलना- | = | रचने में |
| सत्- | = | परमार्थ रूपी | अमल- | = | निर्मल अर्थात् योग्य |
| मौक्तिक- | = | मोती के | | | |
| प्रकर- | = | समूह की | कर्णधाराः | = | नाविक |
| कांतिविशेष- | = | असामान्य दीप्ति को | पूर्वे | = | पिछले |
| भाजः | = | धारण करने वाले | गुरवः | = | गुरुजनों की |
| गुरु- | = | गहरे | जयन्ति | = | जय हो।। ३।। |

शैव शास्त्र, "त्र्यम्बक, आमर्दक, श्रीनाथ तथा अर्धत्र्यम्बक"— इन साढ़े तीन शाखाओं के द्वारा जगत् में अवतरित हुआ है। अद्वैतप्रधान शैव-शास्त्रों का सम्प्रदाय श्री त्र्यम्बकनाथ जी की शाखा में ही प्रकट हुआ है। त्र्यम्बकनाथ जी की शाखा में अवतरित पूर्व-गुरुजनों की स्तुति की ओर ही इस श्लोक में संकेत है।।३।।

**जयति गुरुरेक एव श्रीश्रीकण्ठो भुवि प्रथितः।**
**तदपरमूर्त्तिर्भगवान् महेश्वरो भूतिराजश्च।। ४।।**

| | | | |
|---|---|---|---|
| भुवि | = जगत् में | तत्- | = उनके ही |
| प्रथितः | = विख्यात | अपरमूर्तिः | = दूसरे रूप |
| एक एव | = अद्वितीय | भगवान् | = भगवान् |
| गुरुः | = गुरुदेव | महेश्वरः | = महेश्वर |
| श्री | = मोक्ष-लक्ष्मी-संपन्न | तथा | = एवं |
| | | भूतिराजः | = श्री भूतिराज जी की |
| श्रीकण्ठः | = श्रीकण्ठनाथ | | |
| जयति | = जयनशील हों | (अपि) | = भी |
| च | = और | (जयति) | = जय हो ।। ४।। |

शास्त्रों का कथन है कि जब कलियुग के प्रादुर्भूत होने पर समस्त शैव शास्त्रों का संप्रदाय पूर्ण रूप से लुप्तप्राय हुआ था, तब भगवान् शङ्कर जी कैलाश पर्वत में श्रीकण्ठनाथ जी के रूप में स्वयं प्रकट हुए और उन्होंने ऋषि दुर्वासा के द्वारा ही समस्त शैव शास्त्रों का संप्रदाय पुनः स्थापित करवाया। अस्तु; श्रीनाथ जी की भेदाभेदप्रधान शाखा में श्रीमान् महेश्वरनाथ जी हुए हैं और अर्धत्र्यम्बक शाखा में श्रीमान् भूतिराज जी विख्यात हुए हैं। इन्हीं तीन आचार्यों की ओर इस श्लोक में संकेत है।।४।।

**श्रीसोमानन्दबोधश्रीमदुत्पलविनिःसृताः।**
**जयन्ति संविदामोदसन्दर्भा दिक्प्रसर्पिणः।। ५।।**

| | | | |
|---|---|---|---|
| श्रीसोमानन्द- | = श्री सोमानन्द जी के | दिक् | = भिन्न-भिन्न दिशाओं में |
| बोध- | = संप्रदाय से | प्रसर्पिणः | = फैले हुए |
| श्रीमत्- | = और श्रीमान् | संवित्- | = ज्ञान रूपी |
| उत्पल- | = उत्पलदेव जी से | आमोद- | = सुगन्ध के |
| विनिःसृताः | = निकले हुए | सन्दर्भाः | = समूहों की |
| (च) | = और | जयन्ति | = जय हो।। ५ ।। |

श्री सोमानन्द जी की वंशावली के विषय में कहा जाता है कि प्रारम्भ में समस्त शैवशास्त्र ऋषियों को कण्ठस्थ हुआ करते थे, इसी से वे अनुग्रहशक्तिशाली बने हुए थे। बाद में कलियुग का आगमन होने पर वे समस्त ऋषिजन दुर्गम पर्वतों की कन्दराओं में जा छिपे, इधर शैवशास्त्रों का संप्रदाय प्रतिदिन लुप्त होने लगा। यह दशा देखकर कैलाश पर्वतवासी श्रीकण्ठनाथ जी ने ऋषि दुर्वासा को शैवसंप्रदाय पुनः स्थापित करने के लिये प्रेरित किया। तत्पश्चात् ऋषि दुर्वासा जी ने श्री त्र्यम्बकनाथ नामी एक मानसिक पुत्र उत्पन्न किया जिन्होंने अद्वैत-प्रधान शैव शास्त्रों

को संसार-मंडल में प्रकाशित किया। इसी भांति चौदह मानसिक सिद्ध उत्पन्न हुए। इस बीच में कलियुग का प्रभाव बहुत जोर पकड़ गया था, अतः पंद्रहवां मानसिक पुत्र, जो समस्त शैवशास्त्रों का ज्ञाता था, अपना मानसिक पुत्र उत्पन्न करने में असमर्थ रहा। ''शैवशास्त्रों का संप्रदाय फिर से लुप्त न हो जाय'' इस उद्देश्य को समक्ष रख कर उन्होंने एक ब्राह्मण कन्या से विवाह किया, जो समस्त गुणों से संपन्न थी। अपनी भार्या से उन्हें एक पुत्र उत्पन्न हुआ जिसका नाम संगमादित्य था। इसके पश्चात् इनका पुत्र वर्षादित्य, उनका पुत्र अरुणादित्य हुआ। अरुणादित्य के पुत्र आनन्दादित्य हुए। इन्हीं के सुपुत्र श्री सोमानन्द जी हुए हैं और उनके शिष्य श्री उत्पलदेवाचार्य हुए हैं।।५।।

## तदास्वादभरावेशबृंहितां मतिषट्पदीम्।
## गुरोर्लक्ष्मणगुप्तस्य नादसंमोहिनीं नुमः।। ६।।

| | | | |
|---|---|---|---|
| तत्- | = उस ज्ञान की सुगन्धि के | नाद- | = व्याख्यान-रूपी भिन-भिनाहट से |
| आस्वाद- | = रसास्वादन की | संमोहिनीं | = मोहित करने वाली |
| भर- | = अधिकता के | गुरोः | = गुरुदेव |
| आवेश- | = आवेश से | लक्ष्मणगुप्तस्य | = लक्ष्मणगुप्त जी की |
| बृंहितां- | = बढ़ी हुई | मति- | = बुद्धिरूपिणी |
| (एवं) | = तथा | षट्पदीम् | = भौंरी की |
| | | (वयं) | = हम |
| | | नुमः | = स्तुति करते हैं।। ६।। |

## सदाभिनवगुप्तं यत्पुराणं च प्रसिद्धिमत्।
## हृदयं तत्परोल्लासैः स्वयं स्फूर्जत्यनुत्तरम्।। ७।।

| | | | |
|---|---|---|---|
| यत् | = जो | तत् | = वही |
| अभिनवगुप्तं | = अभिनवगुप्त द्वारा प्रतिपादित | अनुत्तरम् | = अति उत्तम |
| | | (हृदयं) | = शास्त्ररूपी हृदय |
| हृदयं | = (शास्त्ररूपी) हृदय | पर- | = महान् |
| सदा | = सदैव | उल्लासैः | = उल्लासों से |
| पुराणं | = पुराना | स्वयं | = आप ही आप |
| च | = और | स्फूर्जति | = विकास को प्राप्त होता है।। ७।। |
| प्रसिद्धिमत् | = विख्यात हुआ है | | |

**अभिनवरूपा शक्तिः तद्गुप्तो यो महेश्वरो देवः।**
**तदुभययामलरूपमभिनवगुप्तं शिवं वन्दे।। ८।।**

| | | | |
|---|---|---|---|
| (या) शक्ति- | = जो | यः | = जो |
| पराशक्तिः | | महेश्वरः देवः | = महादेव जी |
| अभिनवरूपा | = नित नये रूप वाली | तत्- | = उस पराशक्ति से |
| (अस्ति) | = है | गुप्तः | = सुरक्षित हैं |
| (च) | = और | तदुभय- | = उन दोनों |
| यामल- | = मिले जुले | शिवं | = शिव जी महाराज को |
| रूपम् | = रूप वाले | वन्दे | = मैं प्रणाम करता हूँ।। ८।। |
| अभिनवगुप्तं | = अभिनवगुप्त स्वरूप | | |

अतः पराशक्ति और परमशिव की पारस्परिक संघट्टरूपता ही अभिनवगुप्त-पद का वास्तविक अर्थ है। अथवा श्लेषालङ्कार का आश्रय लेकर इस श्लोक में आचार्य अभिनवगुप्त जी की ओर भी संकेत है, अतः ये भी शिवशक्तिसमावेश से संपन्न थे। इस प्रकार उन्होंने अपने नाम को सार्थक बना कर जगत् में प्रसिद्ध किया।।८।।

**यः पूर्णानन्दविश्रान्तसर्वशास्त्रार्थपारगः।**
**श्रीक्षेमराजः सो दिश्यादिष्टं मे गुरुरुत्तमः।। ९।।**

| | | | |
|---|---|---|---|
| यः | = जो | सः | = वह (मेरे) |
| पूर्णानन्द- | = परमानन्द में | उत्तमः | = उत्कृष्ट |
| विश्रान्त- | = विश्रांत होने के कारण | गुरुः | = गुरु-देव |
| | | श्रीक्षेमराजः | = श्री क्षेमराजजी |
| सर्व- | = सभी | मे | = मुझे |
| शास्त्रार्थ- | = शास्त्रों के अर्थों के | इष्टं | = अभीष्ट पद का मार्ग |
| पारगः | = पारंगत हैं | दिश्यात् | = दिखायें ।। ९।। |

**श्रीवसुगुप्तमहागुरुसोमानन्दप्रभूत्पलाचार्यान्।**
**अभिनवगुप्तं नाथं वन्दे श्री क्षेमराजञ्च।। १०।।**

| | | | |
|---|---|---|---|
| (अहं) | = मैं | महागुरु- | = महान गुरु |
| श्रीवसुगुप्त | = श्री वसुगुप्तनामी | सोमानन्दप्रभु- | = सोमानन्दप्रभु |

| | | | |
|---|---|---|---|
| उत्पलाचार्यान् | = और उत्पल देव जी इन तीन आचार्यों | श्रीक्षेमराजं | = श्रीमान् क्षेमराज जी की |
| (एवं) | = तथा | वन्दे | = वन्दना करता हूँ।। १०।। |
| अभिनवगुप्तं | = अभिनव गुप्त जी | | |
| च | = और | | |

**नमो निखिलमालिन्यविलापनपटीयसे।**
**महामाहेश्वराय श्रीरामाय गुरुमूर्त्तये।। ११।।**

| | | | |
|---|---|---|---|
| निखिल- | = समूचे | गुरुमूर्त्तये | = गुरु-मूर्ति-स्वरूप |
| मालिन्य | = पापरूपी मैल को | श्रीरामाय | = श्री राम जी को |
| विलापन- | = दूर करने में | नमः | = नमस्कार |
| पटीयसे | = बड़े प्रवीण | (अस्तु) | = हो।। ११।। |
| महामाहेश्वराय | = महेश्वर के बड़े भक्त | | |

**अदृष्टविग्रहागतं मरीचिचक्रविस्तरम्।**
**अनुग्रहैककारणं नमाम्यहं गुरुक्रमम्।। १२।।**

| | | | |
|---|---|---|---|
| अहं | = मैं | विस्तरम् | = विस्तार-स्वरूप |
| अदृष्ट- | = अप्रकट | (एवं) | = तथा |
| विग्रह- | = रूप में | अनुग्रह- | = दया के |
| आगतं | = आये हुए | एककारणं | = एकमात्र कारण |
| मरीचिचक्र- | = शक्ति चक्र के | गुरुक्रमम् | = गुरु-परम्परा को |
| | | नमामि | = नमस्कार करता हूँ।। १२।। |

कहा भी है कि–

"मनुष्यदेहमास्थाय छन्नास्ते परमेश्वराः।।"

अर्थात् मनुष्य शरीर को धारण करके परमेश्वर ही गुरु रूप में गुप्त रूप से ठहरे हुए हैं।।१२।।

**तद्देवताविभवभाविमहामरीचि-**
**चक्रेश्वरायितनिजस्थितिरेक एव।**
**देवीसुतो गणपतिः स्फुरदिन्दुकांतिः**
**सम्यक्समुच्छलयतान्मम संविदब्धिम्।।१३।।**

| | | | |
|---|---|---|---|
| तत्- | = उन परा आदि | इन्दुकांतिः | = चन्द्रमा की कांति से युक्त |
| देवता- | = देवताओं के | एक एव | = एक ही |
| विभव- | = ऐश्वर्य से | देवीसुतः | = भगवती के पुत्र |
| भावि- | = होने वाले | गणपतिः | = श्री गणेश जी |
| महा- | = महान् | मम | = मेरे |
| मरीचिचक्र- | = शक्ति चक्र में | संविदब्धिम् | = ज्ञानरूपी समुद्र को |
| ईश्वरायित- | = परमेश्वर के समान | सम्यक् | = भली भांति |
| निजस्थितिः | = अपने स्वरूप वाले | समुच्छलयतात् | =उछलायें।। १३।। |
| स्फुरत्- | = धारण किये हुए | | |

यद्यपि परमेश्वर की शक्तियों की संख्या अनगणित है तथापि मुख्यतया उसकी तीन ही शक्तियाँ मानी गई हैंः– परा, परापरा और अपरा। परमेश्वर की इच्छाशक्ति पराशक्ति, ज्ञानशक्ति परापराशक्ति और क्रियाशक्ति अपराशक्ति कहलाती हैं। इस श्लोक का तात्पर्य यह है कि जैसे चन्द्रमा के उदय होने पर ही समुद्र उछलने लगता है; इसी भांति श्रीगणेश जी भी मेरे ज्ञानरूपी समुद्र को उछलायें।। १३।।

**नमः कारुण्यदेहाय वीराय शुभदन्तिने।**
**भक्तिगम्याय भक्तानां दुःखहर्त्रे नमोऽस्तु ते।। १४।।**

| | | | |
|---|---|---|---|
| कारुण्यदेहाय | = दयास्वरूप | शुभ | = कल्याण कारक अथवा श्वेत |
| वीराय | = बड़े वीर | दन्तिने | = दान्तों वाले |
| भक्ति | = भक्ति द्वारा | ते | = आप गणेश जी को |
| गम्याय | = प्राप्त किये जा सकने वाले | नमः | = नमस्कार |
| भक्तानां | = अपने भक्तों के | अस्तु | = हो ।। १४।। |
| दुःखहर्त्रे | = दुःखों को दूर करने वाले | | |

**यस्योन्मेषनिमेषाभ्यां जगतः प्रलयोदयौ।**
**तं शक्तिचक्रविभवप्रभवं शङ्करं स्तुमः।। १५।।**

| | | | |
|---|---|---|---|
| (वयं) | = हम | प्रभवं | = उत्पत्ति-स्थान |
| शक्तिचक्त | = शक्तिचक्र संबंधी | तं | = उस |
| विभव | = ऐश्वर्य के | शङ्करं | = महादेवजी की |

| | | | |
|---|---|---|---|
| स्तुमः | = स्तुति करते हैं | (क्रमेणा) | = क्रमशः |
| यस्य | = जिसके | जगतः | = संसार का |
| उन्मेष | = उन्मेष और | प्रलयोदयौ | = नाश और उदय |
| निमेषाभ्यां | = निमेष से | (भवतः) | = होता है। ॥ १५॥ |

पाठक इस श्लोक को देखकर कहीं भ्रमित न हों कि ईश्वर के उन्मेष से जगत का नाश और निमेष से जगत का उदय कैसे होता है। पारमार्थिक दृष्टि से ईश्वर के स्वरूप का विकास ही जगत के नष्ट होने का हेतु है और उसके स्वरूप का निमेष ही जगत के उदय का कारण है॥१५॥

**नमः शिवाय सततं पञ्चकृत्यविधायिने।**
**चिदानन्दघनस्वात्मपरमार्थावभासिने॥ १६॥**

| | | | |
|---|---|---|---|
| पञ्च | = (सृष्टि, स्थिति, संहार, पिधान और अनुग्रह इन) पांच | अवभासिने | = उज्ज्वल रूप में दिखाने वाले |
| | | शिवाय | = शिवजी महाराज का |
| कृत्य | = कृत्यों की | | |
| विधायिने | = रचना करने वाले | सततं | = सदा |
| चिदानन्दघन | = चिदानन्दघन रूपी | नमः | = नमस्कार |
| स्वात्मपरमार्थ | = अपने स्वरूप के तत्त्व को | (अस्तु) | = हो ॥ १६॥ |

सृष्टि, स्थिति, संहार, पिधान तथा अनुग्रह—ये पाँच परमेश्वर के महान् कृत्य हैं। इन पाँच कृत्यों के द्वारा परमेश्वर क्रमपूर्वक जगत को उत्पन्न करता है, पालन करता है और पश्चात् इस जगत का संहार करने के अनन्तर इसको संस्काररूपता से अपने भीतर स्थापित करता है जिसका नाम पिधान है। कदाचित् अपनी अप्रतिहता स्वातंत्र्यशक्ति के द्वारा इस संस्कार का भी मूलोच्छेदन करता है– यह पाँचवाँ कृत्य अनुग्रह कहलाता है। ॥१६॥

**आश्यानं चिद्रसस्यौघं साकारत्वमुपागतम् ।**
**जगद्रूपतया वन्दे प्रत्यक्षं भैरवं वपुः॥१७॥**

| | | | |
|---|---|---|---|
| (यत्) | = जो | ओघं | = समूह ही |
| आश्यानं | = घनीभूत | जगद्रूपतया | = संसार के रूप में |
| चिद्रसस्य | = चित्रस का | साकारत्वं | = साकारता को |

| | | | |
|---|---|---|---|
| उपागतम् | = प्राप्त हुआ है | वपुः | = स्वरूप को |
| (तत्) | = उस | (अहं) | = मैं |
| प्रत्यक्षं | = प्रत्यक्ष | वन्दे | = प्रणाम करता |
| भैरवं | = भैरव के | | हूँ।।। १७।। |

**भीरूणामभयप्रदो भवभयाक्रन्दस्य हेतुस्ततो**
**हृद्धाम्नि प्रथितश्च भीरवरुचामीशोऽन्तकस्यान्तकः।**
**भेरं वायति यः सुयोगिनिवहस्तस्य प्रभुर्भैरवो**
**विश्वस्मिन्भरणादिकृद्विजयते विज्ञानरूपः परः।।१८।।**

| | | | |
|---|---|---|---|
| भीरूणाम् | = सांसारिक दुःखों से डरे हुए मनुष्यों को | अन्तकः | = संहार करने वाला है |
| (यः) | = जो | (एवं) | = तथा |
| अभयप्रदः | = अभय-दान देने वाला है | सुयोगि | = उत्तम योगियों का |
| भव-भय | = संसार के भय से | निवहः | = समूह |
| आक्रन्दस्य | = होने वाली चिल्लाहट का | यः | = जो कि |
| (यः) हेतुः | = जो कारण है | भेरं | = काल को भी |
| ततः | = और उसी कारण से | वायति | = सुखाते हैं अर्थात् संहार करते हैं |
| हृत् | = उनके हृदय रूपी | | |
| धाम्नि | = गृह में | तस्य | = उनका भी |
| प्रथितः | = प्रकट होता है | यः | = जो |
| च | = और जो | प्रभुः | = स्वामी है |
| भीरव | = भयभीत पुरुषों की | (इत्येवं) | = ऐसे लक्षणों से युक्त |
| रुचाम् | = अभयदान रूपी अभिलाषा को पूर्ण करने में | विश्वस्मिन् | = संसार में |
| | | भरणादिकृत् | = पालन-पोषण करने वाले |
| ईशः | = स्वतंत्र है | | |
| (यः) | = जो | विज्ञानरूपः | = विज्ञान स्वरूप |
| अन्तकस्य | = महाकाल का भी | परः भैरवः | = परम भैरव की |
| | | विजयते | = जय हो ।। १८।। |

**उद्धरत्यन्धतमसाद्विश्वमानन्दवर्षिणी।**
**परिपूर्णा जयत्येका देवी चिच्चन्द्रचन्द्रिका ।। १९।।**

| | | | |
|---|---|---|---|
| (सा) | =वह | जयति | =जयनशील हो |
| आनन्दवर्षिणी | =आनन्द बरसाने वाली | (या) | =जो |
| परिपूर्णा | =परिपूर्ण स्वरूप वाली | देवी | =देवी |
| एका | =अनुपम | विश्वं | =संसार को |
| चिच्चन्द्र | =चित् रूपी चन्द्रमा की | अन्धतमसात् | =अज्ञान रूपी अन्धकार से |
| चन्द्रिका | =ज्योत्स्ना | उद्धरति | =उद्धार करतीहै।।१९।। |

**आनन्दसुन्दरपुरन्दरमुक्तमाल्यं**
**मौलौ हठेन निहितं महिषासुरस्य।**
**पादाम्बुजं भवतु मे विजयाय मञ्जु**
**मञ्जीरशिञ्जितमनोहर-मम्बिकायाः।। २०।।**

| | | | |
|---|---|---|---|
| मञ्जीर | = मञ्जीरों की | पुरन्दर | = इन्द्र द्वारा |
| शिञ्जित | = घनघनाहट के कारण | मुक्तमाल्यं | = उपहार की गई माला वाला |
| मनोहरं | = मनोहारी | | |
| महिषासुरस्य | = महिषासुर के | अम्बिकायाः | = माता दुर्गा जी का |
| मौलौ | = सिर पर | मञ्जु | = सुन्दर |
| हठेन | = आग्रहपूर्वक | पादाम्बुजं | = चरण कमल |
| निहितं | = रखा गया | मे | = मेरी |
| (अत एव) | = और इसी कारण | विजयाय | = विजय के लिये |
| आनन्द | = आनन्द से | भवतु | = हो ।। २०।। |
| सुन्दर | = सुन्दर अर्थात् प्रसन्न बने हुए | | |

पौराणिक किंवदन्ती है कि महिषासुर नामक बलशाली दैत्य इन्द्र महाराज को बहुत सताया करता था। इस दुःख से छुटकारा प्राप्त करने के लिए इन्द्र ने श्री दुर्गाजी की शरण ली, भक्त के हितार्थ देवी दुर्गा सिंहारूढ़ बन कर महिषासुर के समीप आई तथा उसके सिर को अपने चरणों से ऐसा दबाया कि वह पाताल में जा पहुँचा। यह देखकर इन्द्र हर्षित हुए और दुर्गाजी के चरणों पर सिर झुकाने लगे, ऐसा करते हुए उनकी मोतियों की माला दुर्गाजी के चरणों पर गिर पड़ी। इस श्लोक में इन्द्र संबन्धिनी मोतियों की माला से शोभित दुर्गाजी के उन्हीं चरणों के ध्यान की ओर संकेत है।

**ये देवि ! दुर्धरकृतान्तमुखान्तरस्थाः**
**ये कालि ! कालघनपाशनितान्तबद्धाः।**
**ये चण्डि! चण्डगुरुकल्मषसिन्धुमग्ना-**
**स्तान्पासि मोचयसि तारयसि स्मृतैव ।। २१।।**

| | | | |
|---|---|---|---|
| देवि | = हे भगवती ! | चण्ड- | = भयानक और |
| ये | = जो लोग | गुरुकल्मष | = बड़े-बड़े पापों के |
| दुर्धर | = असह्य | सिन्धु- | = समुद्र में |
| कृतान्त | = मृत्यु के | मग्नाः | = डूबे हुए हैं |
| मुखान्तर | = मुख में | (तैः) | = उनके द्वारा |
| स्थाः | = पड़े हुए हैं | स्मृता एव | = स्मरण किये जाने पर ही |
| कालि | = हे कालिका ! | (त्वं) | = तुम |
| ये | = जो | तान् | = उनको |
| काल | = महाकाल के | (क्रमेण) | = क्रमशः |
| घनपाश | = बड़े भारी फंदे में | पासि | = बचाती हो (मृत्यु मुख में पड़े हुए लोगों को) |
| नितान्त | = पूर्णरूप में | | |
| बद्धाः | = फंसे हुए हैं | मोचयसि | = छुड़ाती हो (कालपाश में फंसे हुए लोगों को) |
| (च) | = और | | |
| चण्डि | = हे चण्डिके ! | तारयसि | = पार ले जाती हो (पाप सागर में डूबे हुए लोगों को) ।। २१।। |
| ये | = जो | | |

**ब्रह्माण्डबुद्बुदकदम्बकसङ्कुलोऽयं**
**मायोदधिर्विविधदुःखतरङ्गमालः।**
**आश्चर्यमम्ब झटिति प्रलयं प्रयाति**
**त्वद्ध्यानसंततिमहावडवा-मुखाग्नौ ।। २२।।**

| | | | |
|---|---|---|---|
| अम्ब | = हे माता | (च) | = और |
| ब्रह्माण्ड | = ब्रह्माण्ड रूपी | विविध | = भिन्न भिन्न प्रकार के |
| बुद्बुद | = बुलबुलों के | दुःख | = दुःखों रूपी |
| कदम्बक | = समुदाय से | तरङ्गमालः | = लहरों की माला को धारण करने वाला |
| संकुलः | = भरा हुआ | | |

